ग़रज़ बहुत कसरत से रिवायात में यह मज़्मून वारिद हुआ है। इन ही जैसी
दीस की बिना पर बाज़ उलमा ने कहा है कि हज की माफ़ी सग़ीरा गुनाहों
साथ मख़्सूस नहीं, कबीरा गुनाह भी उससे माफ़ हो जाते हैं। वह बा इख़्तियार
शाह है। उसकी नाफ़रमानियों का नाम गुनाह है। वह किसी आदमी को या
ी जमाअत को अपने फ़ज़्ल से बिल्कुल ही माफ़ कर दे, तो न उस के लुत्फ़
करम से बईद है, न किसी दूसरे का उसमें इजारा है।

शिफ़ा-ए-क़ाज़ी अयाज़ में एक क़िस्सा लिखा है कि एक जमाअत
दून खौलानी रह॰ के पास आयी और उनसे ये क़िस्सा बयान किया कि कतामा
ोला के लोगों ने एक आदमी को क़त्ल किया और उसको आग में जलाना
ा। रात भर उस पर आग जलाते रहे, मगर आग ने उस पर ज़रा भी असर न
ा। बदन वैसा ही सफ़ेद रहा। सअ्दून रह॰ ने फ़रमाया कि शायद उस शहीद
ीन हज किये होंगे। लोगों ने कहा, जी हां तीन हज किये हैं। सअ्दून रह॰ ने
ा कि मुझे यह हदीस पहुँची है कि जिस शख़्स ने एक हज किया, उसने अपना
ज़ा अदा किया और जिसने दूसरा हज किया, उसने अल्लाह को क़र्ज़ दिया
: जो तीन हज करता है, तो अल्लाह जल्ल शानुहू उसकी खाल को, उसके
ा को आग पर हराम कर देता है।

(٤) عن طلحةؓ بن عبيد الله بن كريز ان رسول الله صلى الله عليه وسلم قال ماروئ الشيطان يوما هو فيه اصغر ولا ادحر ولا احقر ولا اغيظ منه في يوم عرفة وما ذاك الا لما يرى من تنزل الرحمة وتجاوز الله عن الذنوب العظام الا ما رؤى يوم بدر رواه مالك مرسلا (مشكوٰة)

4. हुज़ूरे अक़्दस सल्लल्लाहु अलैहि व सल्लम का इर्शाद है कि ग़ज़्वा-ए-बद्र का दिन तो मुस्तस्ना है। उसको छोड़ कर कोई दिन अर्फ़ा के दिन के अलावा ऐसा नहीं, जिसमें शैतान बहुत ज़लील हो रहा हो, बहुत रांदा फिर रहा हो। बहुत हक़ीर हो रहा हो, बहुत ज़्यादा ग़ुस्से में भर रहा हो, और यह सब कुछ इस वजह से कि अरफ़ा के दिन में अल्लाह की रहमतों का कसरत से नाज़िल होना बंदों के बड़े बड़े गुनाहों का माफ़ होना देखता है।

**फ़ायदाः**- शैतान को उस दिन में जितना भी गुस्सा हो, जितना भी उस रंज व मलाल का असर हो, जितना भी वह परेशान हाल हो, क़रीने क़ियास

ांकि उसकी उम्र भर कि मेहनत की बड़ी मशक़्क़तों और मेहनतों से उसने से गुनाह कराये, वे आज एक रहमत के झोंके में सब साफ़ हो गये। इस ातना भी उसको ग़ुस्सा और रंज हो वह ज़ाहिर है।

एक हदीस में आया है कि शैतान अपने शरीर लश्कर को इस पर मामूर है कि वे हाजियों के रास्ते में बैठकर उनको रास्ते से बे राह करें।

(कंज़)

सूफ़िया में से एक साहिबे कश्फ़ का क़िस्सा इमाम ग़ज़ाली रह० ने लिखा उनको अर्फ़ा के दिन शैतान नज़र आया, कि बहुत ही कमज़ोर हो रहा है, ज़र्द पड़ा है, आंखों से आंसू जारी हैं, कमर से सीधा खड़ा नहीं हुआ जाता, ुक रही है। उन बुज़ुर्ग ने उससे दर्याफ़्त फ़रमाया कि तू क्यों रो रहा है? उसने कि मुझे यह चीज़ रूला रही है कि हाजी लोग, बिला किसी दुन्यवी ग़रज़ त वग़ैरह के उसकी बारगाह में हाज़िर हो गये। मुझे यह डर और रंज है कि ाक ज़ात इन लोगों को ना मुराद नहीं रखेगी, इस ग़म में रो रहा हूँ, वह ते हैं कि फिर मैंने उस से पूछा कि तू दुबला क्यों हो गया? उसने कहा कि की आवाज़ से, जो हर वक़्त अल्लाह के रास्तों में (हज, उमरा, जिहाद में) फिरते रहते हैं। काश, ये सवारियां मेरे रास्ते (लहव व लअिब, बदकारी, कमाई वग़ैरह में) फिरतीं, तो मुझे कैसी अच्छी लगतीं। उन्होंने फ़रमाया कि ंग ऐसा ज़र्द क्यों पड़ गया? उसने कहा कि लोग एक दूसरे को नेकियों पर दा करते हैं, इस काम में एक दूसरे की मदद करते हैं। अगर यह आपस की द व इआनत गुनाहों के करने में होती तो मेरे लिये किस क़दर मसर्रत का होती। उन्होंने फ़रमाया कि तेरी कमर क्यों झुक गयी? उसने कहा कि बंदा क़्त यह कहता है कि या अल्लाह, ख़ात्मा बिलख़ैर अता कर। ऐसा शख़्स को अपने ख़ात्मे का हर वक़्त फ़िक्र रहे, कब अपने किसी नेक अमल पर करेगा।

(٥) عن ابن شماسة قال حضرناعمروبن العاص وهوفى سياقة الموت فبكى طويلا وقال فلما جعل الله الاسلام فى قلبى اتيت النبى صلى الله علي وسلم فقلت يا رسول الله ابسط يمينك لا بايعك فبسط يده فقبضت يدى فقال مالك يا عمرو قال اردت ان اشترط قال تشترط ماذا قال ان يغفرلى قال اما علمت يا عمرو ان الاسلام يهدم ما كان قبله وان الهجرة تهدم

ما كان قبلها وان الحج يهدم ما كان قبله رواه ابن خزيمة فى صحيحه هكذا مختصرًا و رواه مسلم وغيره اطول منه كذا فى الترغيب.

5. इब्ने शमासः रज़ि० कहते हैं कि हम लोग हज़रत अम्र बिन ास रज़ि० के पास हाज़िर हुए। उनका आख़िरी वक़्त था, इंतिक़ाल हो रहा ा। हज़रत अम्र रज़ि० उस वक़्त बहुत देर तक रोते रहे। इसके बाद अपने स्लाम लाने का क़िस्सा सुनाया और फ़रमाने लगे कि जब अल्लाह जल्ल ानुहू ने मेरे दिल में इस्लाम लाने का जज़्बा पैदा कर दिया, तो मैं हुज़ूरे क़्दस सल्लल्लाहु अलैहि व सल्लम की ख़िदमत में हाज़िर हुआ और ाज़िर होकर अर्ज़ किया कि बैअत के लिये हाथ दे दीजिये। मैं मुसलमान ोता हूँ। हुज़ूर सल्ल० ने अपना दस्ते मुबारक फैलाया तो मैंने अपना हाथ ींच लिया, हुज़ूर सल्ल० ने फ़रमाया कि यह क्या, मैंने अर्ज़ किया कि ज़ूर सल्ल० मैं पहले एक शर्त करना चाहता हूँ और वह यह है कि ल्लाह जल्ल शानुहू मेरे पिछले गुनाह माफ़ कर दे। हुज़ूर सल्ल० ने रमाया कि अम्र, तुझे यह बात मालूम नहीं कि इस्लाम उन सब गुनाहों ो ख़त्म कर देता है जो कुफ़्र की हालत में किये गये हों, और हिजरत न सब लग़्ज़िशों को ख़त्म कर देती है जो हिजरत से पहले की हों, और ज उन सब क़ुसूरों का ख़ात्मा कर देता है जो हज से पहले किये हों।

**फ़ायदाः**- इस हदीस शरीफ़ में इस चीज़ से क़ता नज़र कि गुनाहे सग़ीरा हैं या कबीरा, जैसा कि सबसे पहली हदीस में गुज़र चुका है, यह अम्र ले लिहाज़ है कि एक किसी का हक़ होता है और एक उसका गुनाह। हज से गुनाह तो माफ़ हो जाते हैं, मगर हुक़ूक़ माफ़ नहीं होते। मसलन, किसी का माल चुरा लिया। इसमें एक तो वह माल है जो चुराया है, दूसरे उस का गुनाह है। गुनाह के माफ़ होने का यह मतलब नहीं कि जिसका माल है, वह भी वापस करना न पड़ेगा। उसका वापस करना तो ज़रूरी है, त्ता इस चोरी करने का जो गुनाह हुआ वह माफ़ हो सकता है।

एक हदीस में आया है कि हुज़ूरे अक़्दस सल्लल्लाहु अलैहि व सल्लम ़ की शाम को अरफ़ात के मैदान में उम्मत की मग़्फ़िरत की दुआ मांगी और इलहाह् व ज़ारी से देर तक मांगते रहे। रहमते इलाही जोश में आयी और ह जल्ल शानुहू का इर्शाद हुआ कि मैं ने तुम्हारी दुआ क़ुबूल कर ली और

गुनाह बंदों ने मेरे किये हैं, वे माफ़ कर दिये, अलबत्ता जो एक दूसरे पर ज़ुल्म
ो हैं, उनका बदला लिया जायेगा। हुज़ूर सल्ल० ने फिर दरख़्वास्त की और बार
यह दरख़्वास्त करते रहे कि या अल्लाह, तू इस पर भी क़ादिर है कि मज़लूम
ज़ुल्म का बदला तू अता फ़रमा दे। और ज़ालिम के क़ुसूर को माफ़ फ़रमा दे।
दलिफ़ा की सुबह को अल्लाह जल्ल शानुहू ने यह दुआ भी क़ुबूल फ़रमा ली।
वक़्त हुज़ूरे अक़्दस सल्लल्लाहु अलैहि व सल्लम ने तबस्सुम फ़रमाया। सहाबा
० ने अर्ज़ किया कि आपने ऐसी हालत में (इलहाह् व ज़ारी की) तबस्सुम
माया, कि ऐसे वक़्त तबस्सुम की आदते शरीफ़ा नहीं है। हुज़ूर सल्ल० ने
माया कि जब अल्लाह जल्ल शानुहू ने मेरी यह दुआ क़ुबूल फ़रमायी और
न को इस का पता चला तो आह व वावैला से चिल्लाने लगा और मिट्टी
ने सर पर डालने लगा।

(٦)عن سهل بن سعدٌ قال قال رسول الله صلى الله عليه وسلم مامن مسلم يلبى الالبى من عن يمينه وشماله من حجر اوشجر او مدرحتى تنقطع الارض من ههنا وههنا. رواه الترمذى وابن ماجه كذافى المشكوٰة

6. हुज़ूरे अक़्दस सल्लल्लाहु अलैहि व सल्लम का इर्शाद है कि जब हाजी लब्बैक कहता है, तो उसके साथ उसके दायें और बायें जो पत्थर, दरख़्त ढेले वग़ैरह होते हैं, वे भी लब्बैक कहते हैं, और इसी तरह व्र-सिलसिला ज़मीन के मुन्तहा तक यह सिलसिला चलता है।

**फ़ायदाः**- मुतअद्दद अहादीस में आया है कि लब्बैक कहना हज का ार है।

एक हदीस में आया है कि हज़रत मूसा अलैहिस्सलाम जब लब्बैक कहते ो हक़ तआला शानुहू जवाब में फ़रमाते थे, लब्बैक या मूसा! *(कंज़)*

हाजी की एक लब्बैक ही नहीं, उस की हर हर चीज़ में मुस्तक़िल अज्र फ़ज़ीलत है।

एक हदीस में आया है, हज़रत अब्दुल्लाह बिन उमर रज़ि० फ़रमाते हैं कि ज़ूरे अक़्दस सल्लल्लाहु अलैहि व सल्लम की ख़िदमत में मिना की मस्जिद ाज़िर था कि दो शख़्स, एक अंसारी और एक सक़फ़ी हाज़िरे ख़िदमत हुए सलाम के बाद अर्ज़ किया कि हुज़ूर सल्ल० हम कुछ दर्याफ़्त करने आये हैं?

ल्ल॰ ने फ़रमाया कि तुम्हारा दिल चाहे तो तुम दर्याफ़्त कर लो और तुम
। मैं बताऊँ कि तुम क्या दर्याफ़्त करना चाहते हो? उन्होंने अर्ज़ किया आप
दि फ़रमा दें।

हुज़ूर सल्ल॰ ने फ़रमाया कि तुम हज के मुताल्लिक़ दर्याफ़्त करने आये हज के इरादे से घर से निकलने का क्या सवाब है और तवाफ़ के बाद अत पढ़ने का क्या फ़ायदा है, और सफ़ा मर्वः के दर्मियान दौड़ने का क्या है? और अरफ़ात पर ठहरने और शैतानों के कंकरियां मारने का क्या सवाब ( क़ुर्बानी करने का और तवाफ़े ज़ियारत करने का क्या सवाब है? उन्होंने क़या कि उस पाक ज़ात की क़सम। जिसने आपको नबी बनाकर भेजा है, वालात हमारे ज़ेहन में थे। हुज़ूर सल्ल॰ ने फ़रमाया कि हज का इरादा करके निकलने के बाद तुम्हारी (सवारी) ऊँटनी जो एक क़दम रखती है या है वह तुम्हारे आमाल में एक नेकी लिखी जाती है, और एक गुनाह माफ़ ! और तवाफ़ के बाद दो रक्अतों का सवाब ऐसा है, जैसा एक अरबी को आज़ाद किया हो और सफ़ा मर्वः के दर्मियान सई का सवाब सत्तर को आज़ाद कराने के बराबर है और अरफ़ात के मैदान में जब लोग जमा , तो हक़ तआला शानुहू दुनिया के आसमान पर उतर कर फ़रिश्तों से फ़ख़्र पर फ़रमाते हैं कि मेरे बंदे दूर दूर से परागंदा बाल आये हुए हैं मेरी रहमत मीदवार हैं।

अगर तुम लोगों के गुनाह रेत के ज़र्रों के बराबर हों या बारिश के क़तरों बर हों या समुन्दर के झागों के बराबर हों, तब भी मैंने माफ़ कर दिये। मेरे ज़ाओ बख़्शे बख़्शाये चले जाओ, तुम्हारे भी गुनाह माफ़ हैं और जिन की फ़ारिश करो, उनके भी गुनाह माफ़ हैं। इसके बाद हुज़ूर सल्ल॰ ने फ़रमाया तानों के कंकरियाँ मारने का हाल यह है कि हर कंकरी के बदले एक बड़ा जो हलाक कर देने वाला हो, माफ़ होता है और क़ुर्बानी का बदला अल्लाह । तुम्हारे लिये ज़ख़ीरा है और एहराम खोलने के वक़्त सर मुंडाने में हर बाल ले में एक नेकी है और एक गुनाह माफ़ होता है। इस सब के बाद जब तवाफ़े ज़ियारत करता है तो ऐसे हाल में तवाफ़ करता है कि उस पर कोई नहीं होता और एक फ़रिश्ता मोंढों के दर्मियान हाथ रख कर कहता है कि अज़ सरे नौ आमाल कर, तेरे पिछले सब गुनाह तो माफ़ हो चुके हैं।

*(तर्ग़ीब)*

लेकिन यह ज़रूरी है कि हज वही हज्जे मब्रूर हो, जो हक़ीक़तन हज ाने का मुस्तहिक़ है।

मशाइख़ ने लिखा है कि लब्बैक उस निदा का जवाब है जो अल्लाह शानुहू के हुक्म से हज़रत इब्राहीम अलैहिस्सलाम ने फ़रमायी थी, जिसका क़ुरआन पाक की आयत "व अज़्ज़िन फ़िन्नासि" में गुज़र चुका है। इस लिये कि हाकिम की पुकार पर दरबार की हाज़िरी में उम्मीद व ख़ौफ़ की हालत है, ऐसा ही हाल होना चाहिए, उससे डरते रहना चाहिए, ऐसा न हो कि कहीं । बद आमालियों से हाज़िरी ही क़ुबूल न हो।

मुतर्रिफ़ बिन अब्दुल्लाह रज़ि० अरफ़ात के मैदान में यह दुआ कर रह थे ा अल्लाह, इन सब को मेरी नहूसत की वजह से महरूम न फ़रमा।

बक्र मुज़नी रह० कहते हैं कि एक बुज़ुर्ग अरफ़ात के मैदान में हुज्जाज ख कर कहते थे कि मुझे यह ख़्याल हो रहा है कि मैं अगर न हूँ तो इन की मग़्फ़िरत हो जाती। *(इत्तिहाफ़)*

हज़रत अली ज़ैनुल आबिदीन रह० ने जब हज के लिये एहराम बांधा तो ज़र्द हो गया और बदन पर कपकपी आ गयी और लब्बैक न कह सके। । ने अर्ज़ किया कि आपने एहराम के शुरू में लब्बैक नहीं कही, तो फ़रमाया मुझे डर है कि कहीं इसके जवाब में ला लब्बैक न कहा जाये, यानी तेरी री मोतबर नहीं। इसके बाद बड़ी मुश्किल से लब्बैक कहा तो ग़शी आ गयी ऊँटनी पर से गिर पड़े। इसके बाद जब लब्बैक कहते, यही हाल होता। सारा इसी तरह पूरा किया।

अहमद रह० कहते हैं कि मैं अबू सुलैमान रह० के साथ हज को गया, जब म बांधना शुरू किया तो उन्होंने लब्बैक न कही, यहां तक कि हम एक मील इसके बाद उनको ग़शी आ गयी। जब ग़शी से इफ़ाक़ा हुआ तो मुझसे कहने कि अहमद, हक़ तआला शानुहू ने हज़रत मूसा अलैहि० की तरफ़ यह वही थी कि ज़ालिमों से कह दो कि मेरा ज़िक्र कम किया करें, इसलिये कि (जब मी अल्लाह जल्ल शानुहू का ज़िक्र करता है तो अल्लाह जल्ल शानुहू के "फ़ज़्कुरूनी अज़्कुर्कुम" (तुम मुझे याद करो, मैं तुम्हें याद करूँगा) कि पर हक़ तआला शानुहू भी उस ज़ालिम का ज़िक्र करते हैं। इस बिना पर ाया) कि मैं उस ज़ालिम का ज़िक्र लानत से करता हूँ। इस के बाद अबू ान रह० ने कहा कि अहमद, मुझे यह बताया गया कि जो शख़्स नाजायज़

ॅ साथ हज करता है और लब्बैक कहता है तो हक़ तआला शानुहू फ़रमाते लब्बैक, तेरी लब्बैक क़ुबूल नहीं, जब तक इन नाजायज़ उमूर को न छोड़े।
*(इत्तिहाफ़)*

तिर्मिज़ी शरीफ़ में हज़रत शद्दाद बिन औस रज़ि॰ से रिवायत की है कि ंद शख़्स वह है, जो अपने नफ़्स से हिसाब करता रहे और आख़िरत के ामल करता रहे, और आजिज़ व बेवक़ूफ़ है वह शख़्स जो अपने नफ़्स को ़ों की तरफ़ लगाये रखे और अपनी आरज़ुओं के पूरा होने की उम्मीद हे। *(नुज़हत)*

लेकिन इस सब के बावजूद अल्लाह के लुत्फ़ व करम का उम्मीदवार भी ाहिए कि उस का फ़ज़्ल और करम हमारे गुनाहों से कहीं ज़्यादा है। हुज़ूर की दुआ के अलफ़ाज़ हैं :-

اَللّٰهُمَّ مَغْفِرَتُكَ اَوْسَعُ مِنْ ذُنُوْبِىْ وَرَحْمَتُكَ اَرْجٰى عِنْدِىْ مِنْ عَمَلِىْ

"या अल्लाह तेरी मग़्फ़िरत मेरे गुनाहों से बहुत ज़्यादा वसीअ् है और तेरी मेरे आमाले हसनः से ज़्यादा उम्मीद के क़ाबिल है।

एक बुज़ुर्ग मक्का मुकर्रमा में सत्तर साल रहे और बराबर हज और उमरे हे, लेकिन जब वह हज या उमरे का एहराम बांधते और लब्बैक कहते तो ला लब्बैक मिलता। एक मर्तबा एक नौजवान ने उनके साथ ही एहराम और उनको जब ला लब्बैक का जवाब मिला तो उसने भी सुना, तो वह गा, चचा जान। आपको तो ला लब्बैक कहा। कहने लगे कि बेटा, तूने भी उसने कहा, मैंने भी सुना है। इस पर शैख़ रोये और कहने लगे कि बेटा,मैं र वर्ष से यही जवाब सुनता हूँ। जवान ने कहा, फिर क्यों आप इतनी त हमेशा उठाते हैं? शैख़ ने कहा कि बेटा, इसके सिवा और कौन सा है, जिसको पकड़ लूँ और उसके सिवा कौन मेरा है, जिसके पास जाऊँ। म तो कोशिश है, वह चाहे रद्द करे या क़ुबूल करे। बेटा, ग़ुलाम को यह हीं कि वह इतनी बात की वजह से आक़ा के दर को छोड़ दे। यह कह ़ रो पड़े। हत्ताकि आंसू सीने तक बहने लगे। इसके बाद फिर लब्बैक कहा ान ने सुना कि जवाब में कहा गया कि हमने तेरी पुकार को क़ुबूल कर और हम ऐसा ही करते हैं हर एक शख़्स के साथ जो हमारे साथ हुस्ने ज़न ख़िलाफ़ उसके जो अपनी ख़्वाहिशात का इत्तिबाअ् करे और हम पर

बांधे। जवान ने जब यह जवाब सुना, तो कहने लगा कि चचा, तुमने भी त्राब सुना। शैख़ यह कह कर कि मैंने भी सुन लिया, इतना रोये कि चीख़ें गयीं।

अबू अब्दुल्लाह जिला रह० कहते हैं कि मैं ज़ुलहुलैफ़ा में था, एक न ने एहराम बांधने का इरादा किया और वह बार बार यह कह रहा था, ऐ , मुझे यह डर है कि मैं लब्बैक कहूँ और तू ला लब्बैक कह दे। कई मर्तबा कहता रहा, आख़िर एक मर्तबा उसने ज़ोर से लब्बैक अल्लाहुम्मा कहा और में रूह निकल गयी। *(मुसामरात)*

अली बिन मुवफ़्फ़क़ रह० कहते हैं कि मैं अर्फ़े की शब (रात) में मिना स्जिद में ज़रा सोया, तो मैंने ख़्वाब में देखा, कि दो फ़रिश्ते सब्ज़ लिबास हुए आसमान से उतरे। एक ने दूसरे से पूछा कि इस साल कितने आदमियों किया है ? दूसरे ने जवाब दिया कि मुझे तो मालूम नहीं, तो उस पूछने वाले ही कहा कि छः लाख आदमी हैं। उसने फिर सवाल किया कि तुम्हें मालूम इनमें से कितने आदमियों का हज क़ुबूल हुआ। उसने जवाब दिया कि मुझे लूम नहीं। उसने खुद ही बताया कि इनमें से सिर्फ़ छः आदमियों का हज हुआ। यह कह कर वे दोनों आसमान की तरफ़ चले गये।

इब्ने मुवफ़्फ़क़ रह० कहते हैं कि इस ख़्वाब की वजह से घबरा कर मेरी खुल गयी और मुझे बड़ा सख़्त फ़िक्र व ग़म सवार हो गया। खुद अपने बारे च में पड़ गया कि छः आदमी कुल हैं, जिनका हज क़ुबूल हुआ, मैं भला कैसे हो सकता हूँ? इसके बाद अरफ़ात से वापसी पर भी मैं मज्मे को देख गा और सख़्त फ़िक्र में था कि इतना बड़ा मज्मा और इसमें से सिर्फ़ छः मयों का हज क़ुबूल हुआ है। मुज़दलिफ़ा में इसी सोच में मेरी आंख लग तो वही दो फ़रिश्ते फिर नज़र आये और वही सवाल व जवाब जो ऊपर आपस में किये। इसके बाद उस फ़रिश्ते ने कहा कि तुम्हें मालूम है कि ाह जल्ल शानुहू ने इसमें क्या हुक्म फ़रमा दिया? दूसरे ने कहा मुझे तो नहीं, तो उसने कहा यह फ़ैसला हुआ है कि उन छः में से हर एक के में एक एक लाख का हज क़ुबूल कर लिया जाये।

इब्ने मुवफ्फ़क़ रह० कहते हैं कि फिर जो मेरी आंख खुली तो मुझे इतनी हो रही थी कि बयान से बाहर है।

इन्हीं बुज़ुर्ग का एक और क़िस्सा लिखा है, वह कहते हैं कि मैंने एक ःज किया। इसके बाद मुझे तरस आया कि बाज़ आदमी ऐसे भी होंगे जिनका ़ुबूल न हुआ हो, तो मैंने दुआ की कि या अल्लाह मैंने अपना हज उसको , जिसका हज क़ाबिले क़ुबूल न हो।

(रौज़ुर्रयाहीन में इस क़िस्से में कुछ अल्फ़ाज़ की कमी बेशी है, उस में है कि मैंने पचास से ज़्यादा हज किये और उन सबका सवाब हुज़ूरे अक़्दस ल्लाहु अलैहि व सल्लम और ख़ुलफ़ा-ए-राशिदीन और अपने वालिदैन को ा रहा। एक हज रह गया, मैंने अरफ़ात के मैदान में लोगों के रोने की ़ सुनकर उसको बख़्श दिया, जिसका हज क़ुबूल न हुआ हो) इसके बाद लफ़ा में मुझे ख़्वाब में अल्लाह जल्ल शानुहू की ज़ियारत हुई। हक़ तआला ने फ़रमाया कि ऐ अली, तू मुझसे ज़्यादा सख़ी बनना चाहता है। मैंने ़त पैदा की और मैंने सख़ी लोगों को पैदा किया। मैं तमाम सख़ी लोगों से सख़ी, सारे करीमों से ज़्यादा करीम, सारे बख़्शिश करने वालों से ज़्यादा ाश करने वाला, मैनें हर उस शख़्स का हज, जो क़ाबिले क़ुबूल न था, उसके में क़ुबूल कर लिया, जिसका हज मक़्बूल था। *(इत्तिहाफ़)*

और रौज़ में है कि मैंने उन सबको बख़्श दिया और उनके साथ उन से चंद लोगों को और उनमें से हर शख़्स की सिफ़ारिश उसके घरवालों में, दोस्तों में और उसके पड़ोसियों में क़ुबूल की।

अबू अब्दुल्लाह जौहरी रह० का भी एक क़िस्सा इस क़िस्म का रिसाले ात्म पर हिकायात में नं० 13 पर आ रहा है और हज़रत ज़ैनुल आबिदीन रज़ि० ब्बैक न कह सकने का क़िस्सा हिकायात में नं० 17 पर आ रहा है। इन आत से मालूम हुआ कि अल्लाह जल्ल शानुहू के लुत्फ़ व करम से यह द रखना चाहिए कि वह महज़ अपने करम से नवाज़ देगा।

एक हदीस में आया है कि वह शख़्स बहुत बड़ा गुनहगार है जो अरफ़ात दान में भी यह समझे कि मेरी मग़्फ़िरत नहीं हुई। *(इत्तिहाफ़)*

(۷) عن ابی موسیٰ رفعه الی النبی صلی الله علیه وسلم قال الحاج یشفع فی اربعمأته اهل بیت اوقال من اهل بیته ویخرج من ذنوبه کیوم ولدته امه روا البزار وفیه اولم یسم کذافی الترغیب.

7. हुज़ूरे अक़्दस सल्लल्लाहु अलैहि व सल्लम का इर्शाद है कि ाी की सिफ़ारिश चार सौ घरानों में मक़्बूल होती है या यह फ़रमाया कि के घराने में से चार सौ आदमियों के बारे में क़ुबूल होती है। रावी को ़ हो गया कि क्या अल्फ़ाज़ फ़रमाये थे, और यह भी फ़रमाया कि हाजी ने गुनाहों से ऐसा पाक हो जाता है, जैसा कि पैदाईश के दिन था।

**फ़ायदा:-** चार सौ आदमियों के बारे में सिफ़ारिश क़ुबूल होने का यह है कि इतने लोगों की मग़्फ़िरत का तो गोया अल्लाह जल्ल शानुहू की ़े वायदा है और इससे ज़्यादा में कोई मानेअ् नहीं।

बहुत सी रिवायतों में यह वारिद हुआ है कि हाजी जिनके लिये ़-मग़्फ़िरत करता है, वह क़ुबूल होती है।

हज़रत फ़ुज़ैल बिन अयाज़ रह० जो मशहूर सूफ़िया में हैं, एक मर्तबा । के मैदान में इर्शाद फ़रमाने लगे कि तुम लोगों का क्या ख़्याल है, अगर रा का सारा मज्मा किसी करीम के दरवाज़े पर जाकर एक छदाम उससे ़या वह करीम इंकार कर देगा? लोगों ने कहा, कभी भी इंकार नहीं कर फ़रमाने लगे कि ख़ुदा की क़सम! अल्लाह जल्ल शानुहू के नज़दीक इन । मग़्फ़िरत कर देना, उस करीम के छदाम देने से भी ज़्यादा आसान है, तआला के करम के मुक़ाबले में यह कुछ भी नहीं। *(रौज़ुर्रयाहीन)*

(٨) عن ابن عمرؓ قال قال رسول اللّٰہ صلی اللّٰہ علیہ وسلم اذا لقیت الحـ
فسلم علیہ وصافحہ ومرہ ان یستغفرلك قبل ان یدخل بیتہ فانہ مغفور
رواہ احمد کذا فی المشکوٰۃ

8. हुज़ूरे अक़्दस सल्लल्लाहु अलैहि व सल्लम का इर्शाद है कि किसी हाजी से मुलाक़ात हो तो उसको सलाम करो, उससे मुसाफ़ा और इस से पहले कि वह अपने घर में दाख़िल हो, अपने लिये -ए-मग़्फ़िरत की उससे दर्ख़्वास्त करो कि वह अपने गुनाहों से पाक होकर आया है।

**फ़ायदा:-** एक हदीस में आया है कि मुजाहिद और हाजी अल्लाह का जो मांगते हैं, वह उनको मिलता है, जो दुआ करते हैं वह क़ुबूल होती दूसरी अहादीस में भी मुख़्तलिफ़ अल्फ़ाज़ से यह मज़्मून वारिद हुआ है।

एक हदीस में खुद हुज़ूरे अक़्दस सल्लल्लाहु अलैहि व सल्लम की यह आयी है कि या अल्लाह, तू हाजी की भी मग़्फ़िरत कर और जिस की फ़रत की हाजी दुआ करे, उसकी भी मग़्फ़िरत फ़रमा।

एक हदीस में आया है कि हुज़ूर सल्ल॰ ने तीन मर्तबा यह दुआ की, से और भी ज़्यादा ताकीद मालूम होती है।

हज़रत उमर रज़ि॰ से नक़ल किया गया कि हाजी की भी अल्लाह के यहां मग़्फ़िरत है और हाजी 20 रबीउल अव्वल तक जिसके लिये दुआ-ए-मग़्फ़िरत , उसकी भी मग़्फ़िरत है। सलफ़ (पहले बुज़ुर्गों) का मामूल था कि वे हुज्जाज मुशायअत (रुख़्सत करते वक़्त दूर तक साथ चलना) भी करते थे और उनका तक़बाल भी करते थे। और उनसे दुआ की दर्ख़्वास्त करते थे। *(इत्तिहाफ़)*

(٩) عن بريدةؓ قال قال رسول الله صلى الله عليه وسلم النفقة فى كالنفقة فى سبيل الله بسبعمائة ضعف . رواه احمد والطبرانى والبيهـ اسناد احمد حسن كذا فى الترغيب.

9. हुज़ूरे अक़्दस सल्लल्लाहु अलैहि व सल्लम का इर्शाद है कि हज में ख़र्च करना जिहाद में ख़र्च करने की तरह से एक (रूपया) का बदला सात सौ (रूपया) है।

**फ़ायदाः**- एक हदीस में आया है कि हुज़ूरे अक़्दस सल्लल्लाहु अलैहि सल्लम ने हज़रत आइशा रज़ि॰ से इर्शाद फ़रमाया कि तेरे उमरे का सवाब तेरे र्च के बक़द्र है, यानी जितना ज़्यादा उसमें ख़र्च किया जायेगा, उतना ही सवाब गा।

एक हदीस में है कि हज में ख़र्च करना अल्लाह के रास्ते में ख़र्च करना जिसका सवाब सात सौ दर्जा मुज़ाअफ़ होता है। *(कंज़)*

एक हदीस में आया है कि हज में ख़र्च करना एक दिरम चार करोड़ रम के बराबर है। यानी एक रूपया चार करोड़ रूपये ख़र्च करने के बराबर है। सके बाद भी अगर मुसलमान वहां जाकर रूपया ख़र्च करने में बुख़्ल और ंजूसी का ख़्याल करे तो किस क़दर ख़सारे की बात है।

मशाइख़ ने हज के आदाब में ख़र्च करने में तंगी न करना ख़ास तौर से ज़िक्र किया है।

इमाम ग़ज़ाली रह० फ़रमाते हैं कि इसराफ़ से मुराद अच्छे अच्छे लज़ीज़ के खाने और पीने में ख़र्च करना मुराद है, लेकिन वहां के लोगों पर ख़र्च में कोई इस्राफ़ है ही नहीं। मेरे मशाइख़ का इर्शाद है कि अगर खाने पीने ज़ों में भी वहां के ताजिरों की इआनत का इरादा कर ले, तो यह भी फिर ज़ात पर ख़र्च के बजाये वहां के अहले ज़रूरत पर ख़र्च बन जाता है, ख़ुसूसियत से ख़्याल रखना चाहिए।

मुझे अपने आक़ा व मुर्शिद हज़रते अक़्दस मौलाना ख़लील अहमद नव्वरल्लाहु मर्क़दहू की हम रकाबी (साथ) में दो मर्तबा इस पाक ज़मीन ज़िरी की सआदत नसीब हुई। मैंने हमेशा हज़रत का यह मामूल बड़ी यत से देखा कि वहां के क़ियाम में हिंद के वाक़िफ़ जाने वाले अगर कोई पेश करते तो अव्वल तो हज़रत बड़े इसरार से उसको यह कह कर वापस कि यहां के लोग ज़्यादा मुस्तहिक़ हैं, उनकी ख़िदमत में पेश किया जाये। अहले फ़ज़्ल व कमाल का पता भी बता देते। इसके बाद अगर कोई इसरार ो मजबूरन हज़रत क़ुबूल फ़रमा कर इस नाकारा को इस इर्शाद के साथ फ़रमा देते, इसकी कोई चीज़ बाज़ार से मंगा लेना कि यहां के ताजिरों की ( करना चाहिए।

हज़रत उमर रज़ि० का इर्शाद है कि आदमी के करीम होने के आसार में क उसके सफ़र का तोशा उम्दा हो।

उलमा ने लिखा है कि तोशा के उम्दा होने से ख़ुद उसका बेहतर होना ( हो सकता है और ख़र्च करने में तबीअत पर बार न हो, यह भी मुराद ा है।

हज़रत उमर रज़ि० का दूसरा इर्शाद है कि बेहतरीन हाजी वह है, जिसकी इख़्लास हो, नफ़क़ा बेहतर हो और अल्लाह के साथ यक़ीने कामिल हो।

*(इत्तिहाफ़)*

एक ज़ईफ़ हदीस में आया है कि जो शख़्स अल्लाह की रिज़ा की जगह ने में बुख़्ल करता है, उसको इससे कई गुना ज़्यादा अल्लाह की नाराज़ी करना पड़ता है। और जो शख़्स किसी दुन्यवी ग़रज़ से हज्जे फ़र्ज़ को रता है, उसकी यह ग़रज़ उस वक़्त तक मुअख़्ख़र कर दी जाती है जब हज से फ़ारिग़ होकर न आ जायें। और जो शख़्स अपने किसी मुसलमान

की मदद करने से पहलू तही करता है, उसको किसी गुनाह की चीज़ में नत (मदद) करना पड़ती है।

(तर्ग़ीब, और 'कंज़' में हज़रत अबू जुहैफ़ा कि रिवायत तिबरानी के ते से है)

(١٠) عن جابرؓ رفعه ماامعرحاج قط قيل لجابرؓ ماالامعار قال مافتقر رواه الطبرانی فی الاوسط والبزّار ورجاله رجال الصحيح كذا فی الترغيب

10. हज़रत जाबिर रज़ि॰ हुज़ूरे अक़्दस सल्लल्लाहु अलैहि व सल्लम से नक़ल करते हैं कि हाजी फ़क़ीर हरगिज़ नहीं हो सकता।

**फ़ायदाः**- एक दूसरी हदीस में इर्शाद है कि हज और उमरे की कसरत को रोकती है। *(कंज़)*

एक और हदीस में है कि लगातार हज व उमरा बुरे ख़ात्मे से भी ाज़त का सबब है। और फ़क्र को भी रोकते हैं। *(कंज़)*

एक हदीस में है कि हज करो, ग़नी बनोगे, सफ़र करो, सेहतयाब होगे। *(कंज़)*

यानी तब्दीले आब व हवा अक्सर सेहत का सबब होती है और बहुत रत से इसका तजुर्बा हुआ है।

एक हदीस में है कि लगातार हज व उमरा फ़क्र और गुनाहों को ऐसा करते हैं, जैसा कि आग की भट्टी लोहे के मैल को दूर करती है। *(कंज़)*

(١١) عن عائشةؓ قالت استأذنت النبی صلی اللّٰه عليه وسلم فی الجهاد فقال جهادكن الحج (متفق عليه ،مشكوٰة)

11. हज़रत आइशा रज़ि॰ फ़रमाती हैं कि मैंने हुज़ूरे अक़्दस सल्लल्लाहु अलैहि व सल्लम से जिहाद में शिर्कत की इजाज़त मांगी। हुज़ूर सल्ल॰ ने इर्शाद फ़रमाया कि तुम्हारा जिहाद हज है।

**फ़ायदाः**- एक और हदीस में हज़रत आइशा रज़ि॰ से नक़ल किया है कि ने हुज़ूर सल्ल॰ से पूछा कि क्या औरतों पर भी जिहाद है? हुज़ूर सल्ल॰ ने ाया कि हां, ऐसा जिहाद है जिसमें क़िताल नहीं और वह हज और उमरा है। *(मिश्कात)*

हज़रत हुसैन रज़ि॰ फ़रमाते हैं कि एक शख़्स हुज़ूर सल्ल॰ की ख़िदमत ार हुए और अर्ज़ किया मैं ज़ईफ़ भी हूँ और कम हिम्मत भी हूँ। हुज़ूर ने फ़रमाया आओ, मैं तुम्हें ऐसा जिहाद बताऊँ, जिसमें कोई कांटा भी नहीं (यानी ज़ख़्म ज़रा भी नहीं) और वह है हज। *(तर्ग़ीब)*

एक हदीस में हज़रत आइशा रज़ि॰ से नक़ल किया है, उन्होंने अर्ज़ किया ाल्लाह, हम देखते हैं कि जिहाद सब आमाल से अफ़्ज़ल है, क्या हम जेहाद न किया करें? हुज़ूर सल्ल॰ ने फ़रमाया तुम्हारे लिये अफ़ज़ल जिहाद क़बूल है। *(तर्ग़ीब)*

हज़रत अबू हुरैरह रज़ि॰ फ़रमाते हैं कि हुज़ूर सल्ल॰ ने इर्शाद फ़रमाया है और ज़ईफ़ लोगों का और औरतों का जिहाद हज है। *(तर्ग़ीब)*

एक और हदीस में है कि बच्चे और बूढ़े और ज़ईफ़ आदमियों का और का जिहाद, हज और उमरा है। *(कंज़)*

इस क़िस्म के बहुत से इर्शादात अहादीस में वारिद हैं और इन सब के एक इर्शाद हुज़ूर सल्ल॰ का अहादीस में आया है और वह यह है कि हुज़ूर ने अपने हज के मौक़े पर औरतों से इर्शाद फ़रमाया कि यह हज है, तुम कर रही हो, इसके बाद अपने घर के बोरियों पर रहना।

इस हदीस पाक की वजह से उम्महातुल मुअ्मनीन में से हज़रत ज़ैनब ौर हज़रत सौदा रज़ि॰ ने तो कोई हज इसके बाद नहीं किया और यह करती थीं कि जब हमने हुज़ूर सल्ल॰ से ख़ुद यह इर्शाद सुना है, फिर : से सफ़र के लिये निकलें, लेकिन और बाक़ी अज़्वाजे मुतह्हरात पहली । की बिना पर हज और उमरे के लिये तशरीफ़ ले जाती रहीं। *(तर्ग़ीब)*

हुज़ूर सल्ल॰ के दोनों इर्शाद अपनी जगह पर बिल्कुल सही हैं और इन तआरूज़ (टकराव) नहीं। असल यह है कि औरतों का मस्अला बड़ा है, उनका सफ़र बड़ी शरायत को चाहता है। इसलिये जहां तक हज और ार उनकी फ़ज़ीलत का ताल्लुक़ है, औरतों के लिये वह बेहतरीन जिहाद बेहतरीन इबादत है, लेकिन चूंकि इसमें कुछ शरायत और पाबंदियां हैं, हासिल होना अक्सर दुश्वार हो जाता है, इसलिये एहतियातन हुज़ूर सल्ल॰ फ़रमा दिया, वह पाबंदी एहतियात की और महरम के वजूद की है।

बहुत सी अहादीस में यह इर्शाद है कि औरत के लिये सफ़र नाजायज़ है, वक़्त तक कि उसके साथ कोई महरम न हो।

एक हदीस में है कि कोई मर्द हरगिज़ किसी अजनबी औरत के साथ तंहा ा में न रहे और कोई औरत हरगिज़ बग़ैर महरम के सफ़र न करे। *(मिश्कात)*

एक हदीस में वारिद हुआ है कि औरत पर्दे की चीज़ है। जब वह घर कलती है तो शैतान उसके पीछे लग जाता है और उसकी फ़िक्र में रहता है।

एक हदीस में है कि जिस जगह तंहा अजनबी मर्द व औरत होंगे, तीसरा वहां शैतान होगा। *(मिश्कात)*

एक हदीस में है कि (ना-महरम) औरतों के पास जाने से बहुत बचो। ने अर्ज़ किया कि हुज़ूर, अगर देवर हो? हुज़ूर सल्ल० ने फ़रमाया कि देवर ात है। *(मिश्कात)*

मौत होने का मतलब यह है कि उसके लिये हलाकत के अस्बाब बवजह क़्त के क़ुर्ब के बहुत ज़्यादा पैदा हो सकते हैं। इस क़िस्म की बहुत सी वईदें ोस. में वारिद हैं। और सफ़र में बसा औक़ात अजनबी मर्दों के साथ तंहा ा में रह जाने की नौबत आ जाती है और बग़ैर महरम के तो सफ़र जायज़ हीं, चाहे तंहा रहने की नौबत आये या न आये। पस इस सूरत में नेकी बर्बाद, लाज़िम का क़िस्सा हो जाता है।

(۱۲) عن ابن عباسؓ قال قال رسول اللّٰہ صلی اللّٰہ علیہ وسلم من اراد الحج فلیتعجل رواہ ابوداؤد وفی الترغیب بلفظ اخر عن الاصبہانی.

12. हुज़ूरे अक़्दस सल्लल्लाहु अलैहि व सल्लम का इर्शाद है कि ो हज का इरादा करे, उसको जल्दी करना चाहिए।

**फ़ायदाः**- दूसरी हदीस में यह इर्शाद है कि फ़र्ज़ हज में जल्दी करो, न ा क्या बात पेश आ जाये। *(तर्ग़ीब)*

एक और हदीस में इर्शाद है कि हज में जल्दी करो, किसी को बाद की ख़बर है कि कोई मर्ज़ पेश आ जाये या कोई और ज़रूरत दर्मियान में लाहिक़ ाये। *(कंज़)*

एक और हदीस में है कि हज निकाह से मुक़द्दम है। *(कंज़)*

एक हदीस में है कि जिस को हज करना है, जल्दी करना चाहिए, कभी बीमार हो जाता है, कभी सवारी का इंतिज़ाम नहीं रहता, कभी और कोई लाहिक़ हो जाती है। *(कंज़)*

एक हदीस में है कि हज करने में जल्दी करो, न मालूम क्या उज़्र पेश ो। *(कंज़)*

इन अहादीस की बिना पर इमामों में से एक बड़ी जमाअत का मज़हब कि जब किसी शख़्स पर हज फ़र्ज़ हो जाये तो उसको फ़ौरन अदा करना है, ताख़ीर करने से गुनहगार होता है।

एक हदीस में आया है कि फ़र्ज़ हज अदा करो, वह बीस मर्तबा जिहाद । बढ़ा हुआ है। *(कंज़)*

एक हदीस में है कि हज करना जिहाद है और उमरा करना नफ़्ल है। *(कंज़)*

(۱۳) عن ابی هریرةؓ قال قال رسول الله صلی الله علیه وسلم من خرج
فمات کتب له اجر الحاج الی یوم القیٰمة ومن خرج معتمرا فمات کتب له
المعتمر الی یوم القیٰمة ومن خرج غازیا فمات کتب له اجر الغازی الیٰ
القیٰمة رواه ابو یعلی من روایة ابن اسحٰق وبقیة رواته ثقات کذا فی الترغیب

13. हुज़ूरे अक़्दस सल्लल्लाहु अलैहि व सल्लम का इर्शाद है कि शख़्स हज के लिये जाये और रास्ते में इंतिक़ाल कर जाये, उसके लिये ामत तक हज का सवाब लिखा जायेगा और इसी तरह जो शख़्स उमरे लेये जाये और रास्ते में इंतिक़ाल कर जाये उसको क़ियामत तक उमरे सवाब मिलता रहेगा, और जो शख़्स जिहाद के लिये निकले और रास्ते तिक़ाल कर जाये, उसके लिये क़ियामत तक मुजाहिद का सवाब लिखा गा।

**फ़ायदाः**- एक और हदीस में वारिद है कि जो शख़्स हज या उमरे के ाकले और मर जाये, न उसकी अदालत में पेशी है, न हिसाब किताब, कह दिया जायेगा, कि जन्नत में दाख़िल हो जा। *(तर्ग़ीब)*

एक और हदीस में इर्शाद है कि बैतुल्लाह इस्लाम के स्तूनों में से एक जो शख़्स हज या उमरे के लिये निकले और रास्ते में मर जाये तो जन्नत

ाख़िल हो जायेगा और जो फ़रागत के बाद वापस हो, वह अज्र और ग़नीमत ाथ वापस होगा। *(तर्ग़ीब)*

ग़नीमत का मतलब यह है कि दुनिया में भी उस ख़र्च का बदला मिलता जो हज में ख़र्च किया, जैसा कि हदीस नं॰ 10 के ज़ैल में गुज़र चुका है।

एक और हदीस में इर्शाद है कि जो मक्का के रास्ते में जाते हुए या सी में मर जाये, उसकी न पेशी है न हिसाब किताब है। *(तर्ग़ीब)*

एक हदीस में है कि जो शख़्स हज या उमरे के इरादे से मक्का के रास्ते र जाये न उसकी पेशी है न हिसाब किताब है वह सीधा जन्नत में दाख़िल जायेगा। *(कंज़)*

एक हदीस में है कि आदमी के मरने की बेहतरीन हालत यह है कि हज फ़रागत पर या रमज़ान के रोज़े रख कर मरे। *(कंज़)*

यानी ये दोनों हालतें ऐसी हैं कि गुनाहों से पाक साफ़ होगा। एक हदीस : कि जो एहराम की हालत में मरेगा, वह हश्र में लब्बैक कहता हुआ उठेगा। *(कंज़)*

(١٤) عن ابن عباس رضی اللّٰہ تعالیٰ عنہما قال ان امرأة من خثعم قال
یارسول اللّٰہ ان فریضة اللہ فی الحج ادرك ابی شیخا کبیرًا لا یثبت
الراحلة افاحج عنه قال نعم وذٰلك فی حجة الوداع (متفق علیه مشکوٰة

14. एक सहाबी औरत रज़ि॰ ने हुज़ूर सल्ल॰ से दर्याफ़्त किया कि हुज़ूर, अल्लाह के फ़रीज़ा-ए-हज ने मेरे बाप को ऐसी हालत में पाया कि वह बूढ़े हैं, सवारी पर भी सवार नहीं हो सकते, क्या मैं उनकी तरफ़ से हज्जे बदल करूँ? हुज़ूर सल्ल॰ ने फ़रमाया कि हां उनकी तरफ़ से हज करो।

**फ़ायदा:**- एक दूसरी हदीस में है कि एक सहाबी मर्द ने हुज़ूर सल्ल॰ से फ़्त किया कि मेरी हमशीरा ने हज की नज़्र की थी। अब उनका इंतिक़ाल हो , क्या करना चाहिए? हुज़ूर सल्ल॰ ने फ़रमाया कि अगर उनके ज़िम्मे किसी क़र्ज़ होता तो तुम अदा करते या न करते? उन्होंने अर्ज़ किया जी हुज़ूर सल्ल॰, । करता। हुज़ूर सल्ल॰ ने फ़रमाया कि यह अल्लाह का क़र्ज़ है, इसको अदा । *(मिश्कात)*

एक और सहाबी रज़ि॰ का क़िस्सा है कि उन्होंने हुज़ूर सल्ल॰ से अर्ज़ कि मेरे वालिद बहुत बूढ़े हैं, न हज कर सकते हैं, न उमरा कर सकते हैं। ·र कर सकते हैं। हुज़ूर सल्ल॰ ने फ़रमाया कि अपने वालिद की तरफ़ से ी करो, उमरा भी करो। *(मिश्कात)*

एक हदीस में हुज़ूर सल्ल॰ ने इस नौअ् (क़िस्म) के सवाल के जवाब माया, अगर तेरे बाप के ज़िम्मे क़र्ज़ा होता और तू अदा करता तो वह अदा ता या नहीं? उन्होंने अर्ज़ किया अदा हो जाता। हुज़ूर सल्ल॰ ने फ़रमाया कि, अल्लाह तो बड़े रहम वाले हैं, (यानी वह क़र्ज़ा क्यों न क़ुबूल करेंगे?) अपने की तरफ़ से हज कर। *(कंज़)*

एक हदीस में इर्शाद है कि, जो शख़्स अपने वालिदैन की तरफ़ से उनके ाल के बाद हज करे, उसके लिये जहन्नम की आग से ख़लासी है, और ैन के लिये पूरा हज लिखा जाता है। उसके सवाब में कोई कमी नहीं होती किसी अपने क़रीबी रिश्तेदार के लिये इससे बढ़कर सिला रहमी नहीं है कि मरने के बाद उसकी तरफ़ से हज करके उस की क़ब्र में पहुँचाये। *(कंज़)*

एक सहाबी रज़ि॰ ने दर्याफ़्त किया कि या रसूलल्लाह, सल्ल॰ जब मेरे ैन ज़िंदा थे तो मैं उनके साथ हुस्ने सुलूक किया करता था। अब उन का ाल हो गया है, अब मैं उनके साथ हुस्ने सुलूक करना चाहता हूँ तो इसका रीक़ा है? हुज़ूर सल्ल॰ ने फ़रमाया कि जब अपने लिये नमाज़ पढ़ो तो उनके भी नमाज़ पढ़ो। यानी नमाज़ पढ़ कर उसका सवाब उनको पहुँचाओ और अपने लिये रोज़े रखो तो उनके लिये भी रोज़े रखो।

एक सहाबी रज़ि॰ ने हुज़ूर सल्ल॰ से दर्याफ़्त किया कि हम अपने मुर्दों रफ़ से सदक़ा करते हैं, हज करते हैं, उनके लिये दुआ-ए-मग़्फ़िरत करते ह उन तक पहुँचता है? हुज़ूर सल्ल॰ ने फ़रमाया, पहुँचता है और वे इससे ख़ुश होते हैं जैसा कि तुम्हारे पास तबाक़ में कोई हदिया पेश किया गया हो। *(मनासिके क़ारी)*

दूसरे की तरफ़ से हज दो तरह किया जाता है।

1. एक सूरत तो यह है कि किसी की तरफ़ से हज्जे नफ़्ल करे, इसके तो कोई शर्त नहीं, जिसका दिल चाहे,जिसकी तरफ़ से चाहे, हज्जे नफ़्ल या

या तवाफ़ कर सकता है।

2. दूसरी सूरत यह है कि जिसकी तरफ़ से हज्जे बदल करे, उसके ज़िम्मे फ़र्ज़ हो, इसके लिये कुछ शराइत हैं, जिनको वक़्त पर उलमा से तहक़ीक़ कर चाहिए।

(١٥) ان الله ليد خل بالحجة الواحدة ثلثة نفر ا لجنة الميت والحاج ع والمنفذ لذلك عبهب عن جابر كذا فى الكنز.

15. हुज़ूर सल्ल० का इर्शाद है कि हक़ तआला शानुहू (हज्जे बदल में) एक हज की वजह से तीन आदमियों को जन्नत में दाख़िल फ़रमाते हैं। एक मुर्दा (जिसकी तरफ़ से हज्जे बदल किया जा रहा है) दूसरा हज करने वाला, तीसरा वह शख़्स (वारिस वग़ैरह) जो अब हज करा रहा है (यानी हज्जे बदल के लिये रूपया दे रहा है।)

**फ़ायदाः**- एक दूसरी हदीस में है कि जो शख़्स किसी की तरफ़ हज करे, उस हज करने वाले को भी उतना ही सवाब होता है, जितना उस शख़्स को हो, जिसकी तरफ़ से हज किया जाता है। *(कंज़)*

इब्ने मुवफ़्फ़क़ रह० कहते हैं कि मैंने हुज़ूरे अक़्दस सल्लल्लाहु अलैहि व सल्लम की तरफ़ से मुतअद्दद हज किये। एक मर्तबा ख़्वाब में हुज़ूर सल्ल० की ज़ियारत हुई। हुज़ूर सल्ल० ने फ़रमाया कि इब्नुल मुवफ़्फ़क़ तूने मेरी तरफ़ से हज किये? मैंने अर्ज़ किया जी हुज़ूर किये। हुज़ूर सल्ल० ने फ़रमाया, तूने मेरी तरफ़ से लब्बैक कहा। मैंने अर्ज़ किया कि हज़रत कहा। हुज़ूर सल्ल० ने फ़रमाया कि मैं क़ियामत के दिन उसका बदला दूँगा। कि हश्र के मैदान में तेरा हाथ पकड़ कर जन्नत में दाख़िल कर दूँगा और लोग अपना हिसाब किताब करते रहेंगे। *(इत्तिहाफ़)*

एक हदीस में आया है कि किसी दूसरे की तरफ़ से हज करने में चार आदमियों को हज का सवाब मिलता हैं, एक वसीयत करने वाले को, दूसरे उसको जो उस वसीयत को लिखे, तीसरे रूपया ख़र्च करने वाले को, चौथे हज करने वाले को। *(कंज़)*

लेकिन एक बात का निहायत एहतिमाम से ख़्याल रखना चाहिए, वह यह कि हज्जे बदल में नीयत ख़ालिस रखने की एहतिमाम से कोशिश करे, मक़्सद

हज व ज़ियारत और दूसरे की इआनत हो। इस हज की वजह से कोई ी मनफ़अत मक़्सूद न हो। अगर ऐसा हुआ तो हज कराने वाले को तो सवाब ही जायेगा, मगर उस हज करने वाले का सवाब तो ख़त्म हुआ।

इमाम ग़ज़ाली रह० ने लिखा है कि जो शख़्स उजरत के साथ हज्जे बदल है, वह दीन के अमल से दुनिया कमा रहा है, इसलिये बेहतर यह है कि ो मुस्तक़िल मश्ग़ला और तिजारत न बनाये कि अल्लाह जल्ल शानुहू दीन फ़ैल दुनिया तो अता फ़रमा देते हैं, लेकिन दुनिया के बदले दीन अता नहीं ते, यानी उसकी ग़रज़ तो दुनिया का ईंधन जमा करना हो और उसको सवाब जाये, यह नहीं होता। *(इत्तिहाफ़)*

## दूसरी फ़स्ल

# हज न करने की वअ़ीद में

हज अर्काने इस्लाम में एक अहम रूक्न है और इसी पर अर्कान की ी हुई है, जैसा कि पहली फ़स्ल में गुज़र चुका है, इसलिये इसमें कोताही पर ो सख़्ती हो, वह क़रीने क़यास है। अल्लाह जल्ल शानुहू का इर्शाद है।

## आयात

وَلِلّٰهِ عَلَى النَّاسِ حِجُّ الْبَيْتِ مَنِ اسْتَطَاعَ اِلَيْهِ سَبِيْلًا ط وَمَنْ كَفَرَ فَاِنَّ اللّٰهَ
عَنِ الْعٰلَمِيْنَ ٥ (اٰل عمران ع ١٠)

और अल्लाह जल्ल शानुहू के (खुश करने के) वास्ते लोगों के ज़िम्मे इस मकान (यानी बैतुल्लाह) का हज (फ़र्ज़) है, उस शख़्स के ज़िम्मे है, जो वहां जाने की सबील रखता हो, और जो मुंकिर हो तो अल्लाह जल्ल शानुहू का क्या नुक़्सान है) अल्लाह तआला तमाम जहांन ग़नी हैं। (उनको क्या परवाह?)

**फ़ायदा**:- उलमा ने लिखा है कि हज की फ़रज़ियत की इब्तिदा इसी

शरीफ़ा के नुज़ूल से हुई। *(ऐनी)*

इस आयते शरीफ़ा में बहुत सी ताकीदें जमा हो गयीं –

1. अव्वल "लिल्लाहि" का लाम ईजाब के लिये है जैसा कि अल्लामा ह० ने लिखा।

2. दूसरे "अलन्नासि" का लफ़्ज़ जो निहायत लुज़ूम पर दलालत करता नी लोगों की गरदनों पर यह हक़ लाज़िम है।

3. तीसरे "अलन्नासि" के बाद "मनिस्त-ता-अ" को ज़िक्र करना, दो तरह की ताकीद है, एक बदल की दूसरे इज्माल के बाद तफ़्सील की।

4. चौथे हज न करने वाले को "मन् क-फ़-र" से ताबीर किया।

5. पांचवीं उस पर अपने इस्तिग़ना और बे-परवाही का ज़िक्र फ़रमाया जो स्से की अलामत है और उसकी रूसवाई पर दलालत करता है।

6. छठे उसके साथ सारे जहान से इस्तिग़ना का ज़िक्र फ़रमाया जिससे ा ज़्यादा ग़ुस्से का इज़्हार होता है। *(इत्तिहाफ़)*

इसमें कई नम्बर ऐसे हैं। जो अरबी से ताल्लुक़ रखते हैं, मेरा मक़सद ज़िक्र करने से यह है कि इस एक ही आयते शरीफ़ा में कई वजह से और हज न करने वालों पर इताब है।

हज़रत इब्ने उमर रज़ि० से नक़ल किया गया है कि जो शख़्स तन्दुरूस्त र पैसे वाला हो कि हज को जा सके और फिर बग़ैर हज किये मर जाये, त में उसकी पेशानी पर काफ़िर का लफ़्ज़ लिखा हुआ होगा। इसके बाद यह आयते शरीफ़ा "व मन क-फ़-र" आख़िर तक पढ़ी। *(दुर्रे मंसूर)*

हज़रत सईद बिन जुबैर रह०, इब्राहीम नख़ई रह०, मुजाहिद ताऊस रह० जो उलमा में मशहूर हैं, इन हज़रात में से हर एक से ये नक़ल किया गया कि मुझे किसी शख़्स के मुताल्लिक़ मालूम हो जाये कि वह ग़नी था, उस पर जिब था, फिर बग़ैर हज किये मर गया तो मैं उसके जनाज़े की नमाज़ न *(इत्तिहाफ़)*

अगरचे अइम्मा-ए-अर्बअः के नज़दीक हज न करने से आदमी काफ़िर ता, जब तक कि हज का इंकार न करे, लेकिन जो वईदें ऊपर ज़िक्र की ो क्या कम हैं और आइंदा जो हुज़ूर सल्ल० के इर्शादात इस बारे में आ रहे

मज़ीद बर आं। (यानी वे इरशांदात इसके अलावा हैं।)

وَاَنۡفِقُوۡا فِیۡ سَبِیۡلِ اللّٰهِ وَلاَ تُلۡقُوۡا بِاَیۡدِیۡکُمۡ اِلَی التَّهۡلُکَةِ (بقره ع ٢٤

और तुम लोग ख़र्च किया करो अल्लाह के रास्ते में और अपने ही ाथों अपने आप को हलाकत में न डालो।

**फ़ायदा:-** एक जमाअते मुफ़स्सिरीन से यह नक़ल किया गया कि इस ा शरीफ़ा में अल्लाह के हुक़ूक़े वाजिबा में ख़र्च न करने पर वईद है और र है कि जब हज जैसे अहम फ़रीज़े में कोई शख़्स अल्लाह के दिये हुए माल ख़र्च नहीं करेगा, तो उसकी अपने हाथों हलाकत में क्या शक है।

(١) عن علیؓ قال قال رسول اللّٰه صلی اللّٰه علیه وسلم من ملك زادًا وّراحل تبلغه الٰی بیت اللّٰه ولم یحج فلا علیه ان یموت یهودیا اونصرانیا وذٰلك ا اللّٰه تبارك وتعالٰی یقول وَلِلّٰهِ عَلَی النَّاسِ حِجُّ الۡبَیۡتِ مَنِ اسۡتَطَاعَ اِلَیۡهِ سَبِیۡلًا رواه الترمذی وقال هٰذاحدیث غریب وفی اسناده مقال کذا فی المشکوٰ

1. हुज़ूर सल्ल० का इर्शाद है कि जिस शख़्स के पास इतना ख़र्च ा और सवारी का इंतिज़ाम हो कि बैतुल्लाह शरीफ़ जा सके और फिर वह ज न करे तो कोई फ़र्क़ नहीं इस बात में कि वह यहूदी होकर मर जाये ा नसरानी होकर। इस के बाद हुज़ूर सल्ल० ने अपने इस इर्शाद की ताईद वह आयत पढ़ी जो ऊपर गुज़री "व लिल्लाहि अलन्ना-सि हिज्जुल् ाति"

**फ़ायदा:-** मुहद्दिसीन के क़वाइद के मुवाफ़िक़ इस हदीस की सनद में म है, लेकिन ऊपर की आयते शरीफ़ा और दूसरी रिवायात से इस हदीस ़ की ताईद होती है।

इमाम ग़ज़ाली रह० फ़रमाते हैं कि कितनी अहम इबादत है कि इस का े वाला गुमराही में यहूद और नसारा के बराबर शुमार होता है।

(٢) عن ابی امامةؓ قال قال رسول اللّٰه صلی اللّٰه علیه وسلم من لم یمنعه م الحج حاجة ظاهرة اوسلطان جابراومرض حابس فمات ولم یحج فلیمت ان شاء یهودیا وان شاء نصرانیا رواه الدارمی کذا فی المشکوٰة وفی الاتحاف روی الحدیث بالفاظ مختلفة وکذا بسط طرقه السیوطی فی الد

2. हुज़ूर सल्ल॰ का इर्शाद है कि जिस शख़्स के लिये कोई वाक़ई जबूरी हज से मानेअ् न हो, ज़ालिम बादशाह की तरफ़ से रोक न हो या सा शदीद मर्ज़ न हो जो हज से रोक दे फिर वह बग़ैर हज किये मर जाये उसको इख़्तियार है कि चाहे यहूदी हो कर मरे या नसरानी मरे।

**फ़ायदा:**- हज़रत उमर रज़ि॰ से भी यह मज़्मून नक़ल किया गया कि तीन दफ़ा फ़रमाया कि ऐसा शख़्स चाहे यहूदी होकर मरे, चाहे नसरानी

दूसरी हदीस में हज़रत उमर रज़ि॰ से यह नक़ल किया गया कि जो शख़्स की ताक़त रखता हो और हज न करे। क़सम खाकर कह दो कि वह नसरानी- या यहूदी मरा है। *(कंज़)*

हज़रत उमर रज़ि॰ का यह इर्शाद मुम्किन है कि उनकी यही तहक़ीक़ हो, उलमा के नज़दीक हज न करने से काफ़िर नहीं होता, इंकार से काफ़िर होता

एक और हदीस में हज़रत उमर रज़ि॰ से नक़ल किया गया कि मेरा दिल है कि तमाम शहरों में ऐलान करा दूँ कि जो शख़्स बावजदू क़ुदरत के हज , उस पर जिज़या मुक़र्रर कर दिया जाये। यह मुसलमान नहीं, मुसलमान *(कंज़ व इत्तिहाफ़)*

जिज़या काफ़िरों पर मुक़र्रर किया जाता है, मुसलमान पर जिज़या नहीं

(۳) من كان له مال يبلغه حج بيت ربه او تجب عليه فيه الزكوة فلم يفعل سأل الرجعة عند الموت. (ت عن ابن عباس كنز)

3. हज़रत इब्ने अब्बास रज़ि॰ ने फ़रमाया कि जिस शख़्स के पास ना माल हो जो हज कर सके और हज न करे या इतना माल हो जिस ज़कात वाजिब हो और ज़कात अदा न करे, वह मरते वक़्त दुनिया में पस आने की तमन्ना करेगा।

**फ़ायदा:**- तमन्ना करने से क़ुरआन पाक की उस आयते शरीफ़ा की इशारा है, जिसमें इर्शाद है:-

حَتّٰٓى اِذَا جَآءَ اَحَدَهُمُ الْمَوْتُ قَالَ رَبِّ ارْجِعُوْنِ ○ لَعَلِّىْٓ اَعْمَلُ صَالِحًا فِيْ تَرَكْتُ كَلَّا ؕ اِنَّهَا كَلِمَةٌ هُوَ قَآئِلُهَا ؕ وَمِنْ وَّرَآئِهِمْ بَرْزَخٌ اِلٰى يَوْمِ يُبْعَثُوْنَ ○ (مؤمنون

तर्जुमाः– हत्ता कि जब उनमें से किसी को मौत आने लगती है, उस वक़्त कहता है कि "ऐ मेरे रब, मुझको दुनिया में वापस कर दीजिये ताकि मैं जिस (माल व मताअ्) को छोड़ आया हूँ उसमें फिर नेक काम करूँ। (अल्लाह जल्ल शानुहू फ़रमाते हैं) ऐसा हरगिज़ नहीं होगा। यह उस की एक बात है जिसको वह कहे जा रहा है और इनके आगे बर्ज़ख़ का आलम (यानी क़ब्र में रहना) है क़ियामत तक के लिये।

हज़रत आइशा रज़ि० फ़रमाती हैं कि गुनाहगारों के लिये क़ब्र में हलाकत के काले सांप उनके सर से और पांव से डसना शुरू करते हैं, यहां तक कि डसते डसते बीच के हिस्से में सर और पांव वाले मिल जाते हैं। यही वह बर्ज़ख़ी अज़ाब है, जिसका इस आयते शरीफ़ा में ज़िक्र है। *(दुर्रे मंसूर)*

एक हदीस में आया है कि, हज़रत इब्ने अब्बास रज़ि० ने फ़रमाया कि जिस शख़्स के पास हज को जाने का सामान हो और हज न करे या उसके पास माल हो और ज़कात अदा न करे, वह मरते वक़्त दुनिया में वापस किये जाने की दरख़्वास्त करेगा, किसी शख़्स ने अर्ज़ किया कि दुनिया में वापसी की तमन्ना तो काफ़िर करेंगे। यानि ये आयते शरीफ़ा मुसलमानों के लिये नहीं है वे दुनिया में वापसी की तमन्ना नहीं करेंगे। हज़रत इब्ने अब्बास रज़ि० ने फ़रमाया कि मैं क़ुरआन पाक की दूसरी आयतें सुनाता हूँ, जिनमें मुसलमानों ही का ज़िक्र है। इसके बाद इब्ने अब्बास रज़ि० ने सूरः मुनाफ़िक़ून की आख़िरी आयतें,

يٰۤاَيُّهَا الَّذِيْنَ اٰمَنُوْا لَا تُلْهِكُمْ اَمْوَالُكُمْ وَلَاۤ اَوْلَادُكُمْ

आख़िर सूरः तक पढ़ीं जिनका तर्जुमा यह है कि –

ऐ ईमान वालो, तुमको तुम्हारे माल और तुम्हारी औलाद अल्लाह की याद से ग़ाफ़िल न करने पायें और जो ऐसा करेगा (कि उसके माल-औलाद उसको अल्लाह की याद से ग़ाफ़िल कर दें) यही लोग ख़सारे वाले हैं और हमने जो कुछ तुमको दिया है उसमें से इससे पहले पहले (अल्लाह के कामों में) ख़र्च कर लो कि तुम में से किसी के (सर पर) मौत आ जाये और वह (हसरत और तमन्ना से) कहने लगे, ऐ मेरे रब, मुझ को थोड़े दिन की और मुहलत क्यों न दी कि मैं ख़ैरात दे लेता और नेक काम करने वालों में शामिल हो जाता। (अब यह तमन्ना बेकार है, इसलिये कि) अल्लाह जल्ल शानुहू जब किसी की उम्र ख़त्म हो जाये, हरगिज़ मोहलत नहीं देते और अल्लाह तआला को तुम्हारे सब कामों की पूरी

है।

एक दूसरी हदीस में है कि हज़रत इब्ने अब्बास रज़ि० ने यही आयते । "या अय्युहल्लज़ी-न आमनू" पढ़ी और फ़रमाया कि यह मुसलमान का है कि जब उसको मौत आती है और उसके पास माल हो, जिसकी ज़कात न की हो या हज न किया हो और अल्लाह के हक़ अदा न किये हों, वह के वक़्त दुनिया में वापस आने की दख़्वास्त करता है, लेकिन अल्लाह जल्ल का इर्शाद है कि "व लंय्युअख़्ख़िर रल्लाहु नफ़्सन्" (आयत) अल्लाह जल्ल उसको हरगिज़ मोहलत नहीं देते, जिसकी उम्र की मीआद ख़त्म हो चुकी (दुर्रे मंसूर)

(٤) عن ابی سعید الخدری ان رسول اللّٰہ صلی اللّٰہ علیه وسلم قال یا
اللّٰہ عزوجل ان عبدًا صححت له جسمه ووسعت علیه فی المعیشة تم
علیه خمسة اعوام لا یفد الی المحروم رواہ ابن حبان فی صحیحه و
علی بن المنذر اخبرنی بعض اصحابنا کان حسن بن حی یعجبه
الحدیث وبه یاخذ ویحب للرجل الموسر الصحیح ان لا یترك الحج خم
سنین کذا فی الترغیب وفی الباب عن خبابؓ وابی ہریرةؓ کما فی الکنز.

4. हुज़ूरे अक़्दस सल्लल्लाहु अलैहि व सल्लम का इर्शाद है कि ल्लाह जल्ल शानुहू का फ़रमान है कि जो बंदा ऐसा हो कि मैंने उसको ्त अता कर रखी हो, और उसकी रोज़ी में वुसअत दे रखी हो और नके ऊपर पांच साल ऐसे गुज़र जायें कि वह मेरे दरबार में हाज़िर न हो, ज़रूर महरूम है।

**फ़ायदा:**- इस मज़्मून की कई हदीसें रिवायत की गयी हैं। इस हदीस का । यह था कि हर साहिबे सरवत पर अगर उसमें हज की ताक़त हो तो हर साल में एक मर्तबा हज फ़र्ज़ होता लेकिन चूंकि दूसरी अहादीस में हुज़ूरे । सल्लल्लाहु अलैहि व सल्लम से साफ़ लफ़्ज़ों में यह साबित हो गया कि म्र भर में एक ही मर्तबा फ़र्ज़ है, इसलिये इस हदीस को फ़र्ज़ पर तो हमल केया जाता, लेकिन ख़ैर व बरकत की महरूमी से क्या इंकार है, जबकि ह जल्ल शानुहू का इर्शाद भी है और उसकी अता की हुई सेहत और रिज़्क़

ाअत भी है। ऐसी हालत में अगर कोई दूसरी दीनी ज़रूरत मुक़द्दम न हो : हाज़िर होना ही चाहिए। अलबत्ता अगर कोई दूसरी दीनी ज़रूरत राजेह हो मुक़द्दम होगी और इसी तरह अगर फ़ुक़रा की कसरत हो तो सदक़ा हज्जे ो अफ़ज़ल होगा।

(٥) روى عن ابى جعفر محمد بن علىؓ عن ابيه عن جده قال قال رسول صلى الله عليه وسلم مامن عبد ولا امة يضعن بنفقة ينفقها فيما يرضى الل انفق اضعافها فيما يسخط الله ومامن عبد يدع الحج لحاجة من حوائج ا الارأى المحلقين قبل ان تقضى تلك الحاجة يعنى حجة الاسلام ومامن عبد المشى فى حاجة اخيه المسلم قضيت اولم تقض الاابتلى بمعونة من ماثم ولا يوجر فيه . رواه الاصبهانى وفيه نكارة كذا فى الترغيب ورواه فى م الزوائد برواية الطبرانى فى الكبير عن ابى جحيفة وقال فيه عبيد بن ال الاسدى وهو متروك قلت وهو من رواة ابن ماجه وذكره صاحب الكنز.

5. हुज़ूरे अक़्दस सल्लल्लाहु अलैहि व सल्लम से नक़ल किया ा कि जो कोई भी मर्द या औरत किसी ऐसे ख़र्च में बुख़्ल करे जो ल्लाह की रिज़ा का सबब हो तो वह उससे बहुत ज़्यादा ऐसी जगह ख़र्च ेगा, जो अल्लाह की नाराज़ी का सबब हो, और जो शख़्स किसी दुन्यवी ज़ से हज को जाना मुलतवी करेगा, तो वह अपनी उस ग़रज़ के पूरा होने पहले देख लेगा कि लोग हज से फ़ारिग़ होकर आ गये, और जो शख़्स सी मुसलमान की मदद में पांव हिलाने से गुरेज़ करेगा, उसको किसी ाह की इआनत में मुब्तला होना पड़ेगा, जिसमें कुछ भी सवाब न हो।

**फ़ायदा:**– मुहद्दिसीन रहिमहुमुल्लाह के क़वाइद के मुवाफ़िक़ यह रिवायत है, लेकिन ऐसे उमूर में ज़ईफ़ रिवायत ज़िक्र की जाती है, इसलिये ीन इसको ज़िक्र फ़रमाते हैं, इससे क़त्ए नज़र तजुर्बे से भी इसकी ताईद । जो लोग उमूरे ख़ैर से बचा बचा कर रखते हैं ख़्वाह म ख़्वाह मुक़द्दमात में, रिश्वतों में और उनसे बढ़ कर बाज़ औक़ात हरामकारियों में, नाच गानों िनेमाओं में ख़र्च होने लगता है। अगर अल्लाह की इस अता फ़रमायी हुई को ख़ैर के कामों में आदमी ख़र्च करे, तो फिर इन बलाओं से हिफ़ाज़त

ाह अम्र ज़रूर क़ाबिले लिहाज है कि ये वईदें उसी वक़्त हैं, जबकि ंअत (गुन्जाइश) के बावजूद फ़र्ज़ हज अदा न करे। और इसके बिल ाल नादारी की हालत में बिल ख़ुसूस जबकि दूसरों के हुक़ूक़ अपने ज़िम्मे नके हुक़ूक़ की ज़िम्मेदारी नफ़्ल हज से कहीं ज़्यादा है।

इब्ने अमीरूल हाज्ज रह० मदख़ल में लिखते हैं कि बाज़ आदमी अपने व अयाल को ज़ियाअ् में (यानी उनका कोई इंतिज़ाम किये बग़ैर) छोड़ कर ो चले जाते हैं, हालांकि हुज़ूरे अक़्दस सल्लल्लाहु अलैहि व सल्लम का है कि आदमी के गुनाह के लिये यही काफ़ी है कि जिस का खाना अपने है, उसको ज़ाया कर दे।

## तीसरी फ़स्ल

# स सफ़र की मशक़्क़तों के तहम्मुल में

सफ़र ख़्वाह (चाहे) कैसा ही हो, वह फ़ी नफ़्सिही (अपने आप में) क़त का सबब है, इसी वजह से शरीअत ने इसमें ख़ुसूसी रिआयत यहां तक थी कि फ़र्ज़ नमाज़ें चार रक्अत की जगह दो रक्अत कर दीं।

खुद नबी-ए-करीम सल्लल्लाहु अलैहि व सल्लम का पाक इर्शाद है कि -फ़-रु क़ित्अतुम मिनन्नारि० (यानी सफ़र आग का एक टुकड़ा है) पस क़त तो इसमें होती ही है और फिर यह सफ़र तो खुसूसियत से आशिक़ाना है, उश्शाक़ ही की तरह इसको तै करना चाहिए कि उनको कोई बुरा कहे, ां दे, पत्थर मारे, जो चाहे करे वे अपने ख़्यालात में मस्त और अपने ज़ौक़ क़ में शादां और फ़रहां रहते हैं, और हर मशक़्क़त का बशर्ते कि किसी दूसरी मस्लहत या सेहत के ख़िलाफ़ न हो, तहम्मुल करना ज़्यादती-ए-अज्र का है।

इमाम ग़ज़ाली रह॰ ने लिखा है कि इस सफ़र में आदमी जो कुछ ख़र्च सको निहायत खुश दिली से करे और जो नुक़्सान जानी या माली पहुँचे तीबे ख़ातिर से बर्दाश्त करे कि यह उसके हज के क़ुबूल होने की अलामत के रास्ते में मुसीबत, जिहाद में ख़र्च करने के बराबर है, कि एक दिरः ने में सात सौ दिरम मिलते हैं और हज के रास्ते में तक्लीफ़ का उठाना में तक्लीफ़ उठाने के बराबर है, इसलिये जो मशक़्क़त या नुक़्सान बर्दाश्त अल्लाह के यहां उसका बड़ा अज्र है, वह ज़ाया नहीं है। *(इत्तिहाफ़)*

हुज़ूरे अक़्दस सल्लल्लाहु अलैहि व सल्लम का पाक इर्शाद सही हदीस के हुज़ूर सल्ल॰ ने हज़रत आइशा रज़ि॰ से इर्शाद फ़रमाया कि -:

لٰكِنَّ اَجْرَكِ عَلٰى قَدْرِ نَصَبِكِ

तेरे उमरे का सवाब बक़द्र तेरी मशक़्क़त के है, इसलिये यह बात तो है कि इस सफ़र में जितनी मशक़्क़त होगी, उतना ही अज्र भी होगा, मगर त ज़रूर क़ाबिले लिहाज़ है कि वही मशक़्क़त अज्र का बाइस है जो मम्दूह जह की मशक़्क़त मम्दूह नहीं।

बुख़ारी शरीफ़ में एक हदीस है कि हुज़ूरे अक़्दस सल्लल्लाहु अलैहि व का गुज़र एक शख़्स पर हुआ, जिसके हाथ में रस्सी बंधी हुई थी और ख़्स उसी रस्सी से खींच कर उसको तवाफ़ करा रहा था। हुज़ूर सल्ल॰ ने सी को काट दिया और फ़रमाया कि हाथ पकड़ कर खींचो। बज़ाहिर यह ना बीना थे या कोई और आरज़ा ऐसा था जिसकी वजह से दूसरे शख़्स की थी।

इसी तरह एक और क़िस्सा हदीस में है कि हुज़ूर सल्ल॰ ने देखा कि दो किसी रस्सी वग़ैरह से बंधे हुए चल रहे हैं। हुज़ूर सल्ल॰ ने दर्याफ़्त ा कि यह क्या है? उन्होंने अर्ज़ किया कि हमने यह मन्नत मानी है कि इसी ापस में बंधे हुए काबे तक जायेंगे। हुज़ूर सल्ल॰ ने फ़रमाया कि इस रस्सी ड़ दो, यह मन्नत सही नहीं हैं, मन्नत नेक काम में होती है, यह शैतानी है। *(ऐनी अलल् बुख़ारी)*

अलबत्ता पैदल चलना इस रास्ते में मम्दूह और पसंदीदा है, जिस क़दर ा हो सके, उसको बर्दाश्त करना चाहिए।

बाज़ उलमा ने तो इस आयते शरीफ़ा की बिना पर जो रिसाले के शुरू

وَاَذِّنْ فِی النَّاسِ بِالْحَجِّ يَأْتُوْكَ رِجَالًا.

(आयत) गुज़री है और इसमें "रिजालन्" यानी पैदल चलने वालों को पर चलने वालों से पहले ज़िक्र किया गया है, यह फ़रमा दिया कि पैदल करना सवारी पर हज करने से अफ़ज़ल है और बाज़ उलमा ने यहां तक दिया कि जो लोग पैदल सफ़र के आदी हैं, उन पर हज फ़र्ज़ होने के लिये के ख़र्चे की ज़रूरत नहीं, जब बदन में ताक़त हो, रास्ता मामून हो, तो उन त फ़र्ज़ हो जाता है। *(ऐनी)*

नबी करीम सल्लल्लाहु अलैहि व सल्लम के पाक इर्शादात में भी हज ये पैदल चलने की फ़ज़ीलतें कसरत से वारिद हुई हैं, जिनमें से चंद यहां की जाती हैं।

## अहादीस

(۱) عن ابن عباس مرفوعا من حج الى مكة ماشيا حتى رجع كتب له بك
خطوة سبعمائة حسنة من حسنات الحرم قيل وماحسنات الحرم قال ك
حسنة بمائة الف حسنة صححه الحاكم كذا في العيني قلت وفي المستدر
بلفظ من حج من مكة ماشيا حتى يرجع الى مكة الحديث وهكذا في الكن
وقال قط في الافراد طباك وتعقب هبــق وضعفه.

1. हुज़ूर सल्ल॰ से नक़ल किया गया कि जो शख़्स हज के लिये ल जाये और आये, उसके लिये हर हर क़दम पर हरम की नेकियों में सात सौ नेकियां लिखी जायेंगी। किसी ने अर्ज़ किया कि हरम की कियों का क्या मतलब ? हुज़ूर सल्ल॰ ने फ़रमाया कि हर नेकी एक लाख ी के बराबर है।

**फ़ायदा:**- इस हिसाब से सात सौ नेकियां सात करौड़ के बराबर हो गयीं र हर क़दम पर यह सवाब है, तो सारे रास्ते के सवाब का क्या अंदाज़ा हो है?

एक हदीस में आया है कि हज़रत इब्ने अब्बास रज़ि॰ ने अपने इंतिक़ाल त अपनी औलाद को वसीयत फ़रमायी कि पैदल हज किया करो, फिर ऊपर दीस बयान की। *(इत्तिहाफ़ुस्साद:)*

नबी करीम सल्लल्लाहु अलैहि व सल्लम से मुतअद्दद रिवायात में नक़ल

गया कि मस्जिदे हराम में एक नमाज़ का सवाब एक लाख नमाज़ों के बराबर

हसन बसरी रह० फ़रमाते हैं कि हरम में एक रोज़ा एक लाख रोज़ों का रखता है और एक दिरम सदक़ा एक लाख दिरम का सवाब रखता है और तरह हर नेकी जो हरम में की जाये, ग़ैर हरम की एक लाख के बराबर है। *(इत्तिहाफ़)*

यहां एक अहम बात यह भी क़ाबिले लिहाज़ है कि जैसा हरमे मोहतरम नेकी का सवाब एक लाख नेकी के बराबर है, वहां गुनाह का वबाल भी ज़्यादा है। इसी वजह से बाज़ उलमा ने मक्का मुकर्रमा में क़ियाम को मक्रूह है कि गुनाह आदमी से हो हीं जाता है और वहां गुनाह करना बहुत सख़्त

हज़रत इब्ने अब्बास रज़ि० फ़रमाते हैं कि मैं रकिय्य: (एक जगह का नाम हरम से बाहर है) में सत्तर गुनाह कर लूँ, यह इससे बेहतर है कि मक्का मा में एक गुनाह करूँ। *(इत्तिहाफ़)*

छठी फ़स्ल की सातवीं हदीस के ज़ैल (तहत) में यह मज़्मून तफ़्सील से हा है।

(۲)عن عائشةؓ مرفوعًا الملئكة لتصافح ركبان الحاج وتعتنق المشاة اخرجه ابن الجوزى فى مثير العزم كذافى الاتحاف وفى الدر اخرجه البيهقى عنها

2. हज़रत आइशा रज़ि० हुज़ूर सल्ल० से नक़ल फ़रमाती हैं कि रिश्ते उन हाजियों से जो सवारी पर आते हैं मुसाफ़ा करते हैं और जो दल चलकर आते हैं उनसे मुआनक़ा करते हैं।

**फ़ायदा:-** हज़रत इब्ने अब्बास रज़ि० से नक़ल किया गया कि वह जब हुए तो फ़रमाया कि मुझे किसी चीज़ का इतना अफ़सोस नहीं है, जितना त का है कि मैंने पैदल हज नहीं किया, इसलिये कि अल्लाह जल्ल शानुहू अज़्ज़िन् फ़िन्नासि बिल् हज्जि०" (आयत) इस आयते शरीफ़ा में पैदल वालों को पहले ज़िक्र फ़रमाया है। *(दुर्रे मंसूर)*

यह आयते शरीफ़ा और इसका तर्जुमा रिसाले के शुरू में गुज़र चुका है। द रह० कहते हैं कि हज़रत इब्राहीम और हज़रत इस्माईल अलैहि० ने पैदल किया। *(दुर्रे मंसूर)*

